


# विद्या प्रसारक मंडळ, ठाणे

| | | |
|---|---|---|
| पुस्तकाचे नाव | : | श्री देवी माहात्म्यम् : चण्डीनवशतिमन्त्रमाला |
| प्रचारक | : | गोपानन्दनाथ |
| प्रकाशक | : | तिरूपति : श्री सत्य साई ग्राफिक्स |
| प्रकाशन वर्ष | : | १९९९ |
| पृष्ठे | : | १६३ पृष्ठे |

## गणपुस्तक
## विद्या प्रसारक मंडळाच्या
## “ग्रंथालय” प्रकल्पांतर्गत निर्मिती

गणपुस्तक निर्मिती वर्ष : २०१४

गणपुस्तक क्रमांक : ७५

**श्री देवी माहात्यमु**

**चण्डीनवशती मन्त्रमाला**

(संस्कृत)

पहला मुद्रण - 1999

प्रतियाँ - 1,000



मूल्य : Rs. 72/- .

प्रतियाँ

**श्री गोपानन्दनाथ**

प्रचारक

घर नं. 18-1-33,

के.टि. सडक, तिरुपति - 517507

डी.टी.पी. प्रकाशक

**श्री सत्य साई ग्राफिक्स**

18-1-4/डि1/ए2,

रामचन्द्रनगर, के.टि. सडक,

तिरुपति

मुद्रक :

**एस. हेच. सिलिको स्प्रिंग्स एंटरप्रैजेस**

3-4-862, जी 3, ग्रौन्ड फ्लोर,

हरषदम अपार्टमेन्ट्स,

बरकतपुरा, हैदराबाद - 500 027.

✆ : 7564197



*This book is published with the financial assistance of Tirumala Tirupathi Devasthanams under their Scheme Aid to publish religious book.*

श्रीः

शुभमस्तु

नमस्सद्गुणचण्डिकायै ।।

श्री श्री श्री गोपानन्दनाथ महोदयानां द्वारा श्रीललिता त्रिपुरसुन्दर्या आस्तिकलोकाय प्रदत्तः श्री चण्डीनवशती मन्त्रमालाग्रन्थः उपासकानां कल्पतरुरिव।

सप्तशतीति लोके प्रचारेवर्तमानः श्रीमार्कण्डेय पुराणान्तर्गत देवीवृत्तान्तः शाक्तेयवशं प्राप्तः तान्त्रिकरूपेण विपरिणम्य नकेवलं पराशक्त्युपासनायैव, अपितुकेषाञ्चन जीवनोपाधये मूलाधारभूत इति विषयःसर्वेषां विदितचर एव ।

लोककल्याणाय, विश्वशान्त्यै च कर्तव्यानि पारायणानि लौकिकवाञ्छासिद्ध्यै कर्तव्यत्वेन विपरिणतानीति कलियुगप्रभाव एवेति किमु वाच्यम् ? एतां दुस्थितिं निवारयितुं जगन्मातैव श्रीगोपनन्दनाथानां हृदये प्रविश्य स्वयं नवशतीरूपेणाविर्भूतेत्यत्र मम नास्ति संशयलवोऽपि।

जगन्मातुः नवत्वसङ्ख्याश्चाविनाभावस्सम्बन्धोस्ति। सङ्ख्यागणिते नवत्वसङ्ख्या पूर्णसङ्ख्या। मन्त्रेष्वपि जगन्मातृसम्बन्धिषु नवत्वसङ्ख्यान्वितास्ति।

कृतेऽपि, सभवत्यपि, सर्वस्यापि भगवत्याः सङ्कल्प एवेति दृढं विश्वशितारः इमं ग्रन्थं विमर्शं नालम्। यद्युक्तास्तार्हि तेष्वास्तिक्यमेव नास्तीति रूढम् । तस्मात् जगन्मातुरनुग्रहेण रचितोऽयं ग्रन्थः सर्वजनामोदेन सर्वेषु देवालयेष्वाचरणीयतां दृढं विश्वसितुणांमेषोस्मि। ग्रन्थकर्तारं सद्गुणकल्पवल्लि सा जगन्माता अनुगृहीयात् ।।

केनोपमा भवतु तेऽस्य पराक्रमस्य
रूपं च शत्रुभयकार्यतिहारि कुत्र ।
चित्ते कृपा समरनिष्ठुरता च दृष्टा
त्वय्येव देवि वरदे भुवनत्रयेऽपि ।।

इत्थं
जगन्मातृसेवायां

सिकिन्दराबाद
**26-4-1991.**

बिजुमळळ सूर्यनारायणशर्म सिद्धान्ती ।

(Translated from Telugu)

ब्रह्मश्री गोपानन्दनाथमहाशयेभ्यः,

नमांसि भवद्भिः प्रेम्णा प्रेषितं देवीमाहात्म्यं प्राप्तम्-- बहु नूतन विषयाणामवगमनेन महानन्दः समजनि। दुर्गासप्तशती परिचितानां नवशतीयं नेत्रोन्मीलिका। वामाचार इति कौल इति नाम्ना केचन स्वार्थपराः मानवेषु दैवत्वमपनयन्तः अनुचितमार्गं नयन्तः दैत्या इव परिवर्तत वैखरी परिशीलने कलियुगमानव परिस्थितिं स्मरन्मे मनः व्याकुलितम्। निर्मलमनसा भक्तिपूर्णहृदयेन मातरमाराधयती सदा सुखशान्ती लभ्येते इति धैर्यं ग्रन्थास्यास्य पठनानन्तरं सञ्जातम् ।

एतावत्पर्यन्तमनुसृतासम्पूर्णमार्गेभ्यो जीवनं सक्रम मार्गे परिवर्तयन् लक्ष्यसाधने मुमुक्षुः कृतार्थो भवितुं अयंग्रन्थः महानुपकरिष्यति ।

प्रणामैः,

Vijayawada, मल्लादि सूरिशास्त्री ।

**2-6-1990.**

(Translated from Telugu)

नवंबर १९९३ तिरुमल तिरुपति देवस्थान ''सप्तगिरि'' मासपत्रिकायां

## ग्रन्थसमीक्षा ।।

## श्रीदेवीमाहाम्यम् ।।

एकं सत् विप्रा बहुधा वदन्तीति वेदवचनम्। सत्यमेकमेवाऽस्ति। विप्रास्तं बहुविधमभिवर्णयन्तीत्युपरिवचनस्य तात्पर्यम्।

आराधकानां संस्कारानुसृत्य आराध्यदेवाः आराधना विशेषणश्च प्रतिस्विकाः। त्रिमूर्त्तीनां मूलभूतः शक्तिरूपेण देव्याराधनमिति यत् अनादिनः देवीभक्तैराश्रित सम्प्रदायः सः। देवीभागावतादिग्रन्थाः देव्याः प्राशस्त्यं सहस्रधोद्घाटयामासुः। कालक्रमेण देव्युपासनविधाने वामाचारस्समनुप्रविष्टः। एतस्मात् कारणत् सदाचारः अग्न्याहुतिं गतः।

'नाविरतो दुश्चरितात्' इत्यदि श्रुतयः योदुश्चरितात् दूरीभूतो न स्यात् स परतत्वं न जानीयादिति मुक्तकण्ठमुद्घोषयन्। अतो वामाचारपराणां मुक्तिः कथं सिद्ध्यति ? इमं विषयं निरुपयितुमेव श्रीगोपानन्दनाथमहोदयाः श्रीदेवीमाहात्म्यम् इति नामकं प्रकृतग्रन्थं प्रकाशितवन्तः। ते वामकौळाचारौ वेदसम्मितौ नेति सयुक्तिकं न्यरूपयन्।

मार्कण्डेयपुराणान्तर्गत देवीमाहात्म्य प्रतिपादकघट्टः सप्तशतीति नाम्ना बहुलप्रचारं प्रापत्। वेदविज्ञानसम्पन्नाः श्रीगोपानन्दनाथ महाशयाः प्रमाणैरनैकैस्सा न सप्तशती, अपि तु नवशतीति ग्रन्थेस्मिन् न्यरूपयन्। श्लोकानां नवशतामन्त्रविभजने शास्त्रीयां पद्धतिमौचित्यं च पर्यगणयन्। सुप्रसिद्ध विद्वत्कवयः शतावधानिनः ब्रह्मश्री गौरिपेद्दि रामसुब्बशर्म महाभागाः ग्रन्थास्यास्य परिष्करणे भागिनोऽभूवन्निति मुदमावहति। चण्डीनवशतीग्रन्थस्य तैर्लिखितमुपोद्घातमपि सन्दर्भेस्मिन् स्मरणीयम्। पुस्तकेस्मिन् मन्त्राणां डा. राणी रामकृष्णमहोदयाः समीचीनां व्याख्यां समायोजयन्। व्याख्यानावसरे विशेषांशान् हृदयपथा व्यावृण्वन्। विवरणं प्रामाणिकमस्ति। व्याख्येयं पाठकानामनेक संशयोच्छेदिनी। अपेक्षितांशाननपहाय अनपेक्षितांशान्विहाय मन्त्रणां विवरणं दतवन्तो व्याख्यातारोऽभिनन्दनीयाः।

ग्रन्थोऽयं देव्याराधनपरैस्सर्वैरवश्यं पठनीयः।

समुद्राल लक्ष्मणय्य ।

(Translated from Telugu)

## पण्डिताभिप्रायः

अस्तु वरश्रेयसे नित्यं वस्तु वामङ्गसुन्दरम् ।
यतस्तृतीयं विदुषां तुरीयं त्रैपुरं महः।।

श्रीविद्या अनादितः सम्प्रदायरूपेण समागच्छति । श्रीविद्योपासः अनुष्ठानपराः केवल जपपरा शतिचवर्तन्ते। श्रीचक्रार्चनपरेषु केषुचनमध वामाचारपद्धतिरेकाऽस्ति । तस्यां हस्तद्वयेन बिन्दुतर्पणादिकं विहितम् इमं वामाचारं भागवतव्याख्याने श्रीधराचार्याः अन्ये शिष्टाश्च निरसितवन्त वामाचारः सर्वदा परित्याज्यः।

अस्माकं समयदक्षिणाचारावेव ग्राह्याविति वादो निर्विवादः। ब्रह्मः गोपानन्दनाथमहोदयाः सम्प्रदायेस्मिन् कृतार्था इति शृत्वा सन्तुष्टोस्मि "उवाच" वाक्यानां मन्त्रत्व परित्यागपूर्वक नवशती विधानम् तृप्तिकरमस्ि

इति शम् ।।

राणी नरसिंहशास्त्री
वेदान्तशिरोमणिः, वेदान्त विशारदः,
तर्काचार्यः, सहित्यशिरोमणिः

Narendrapuram,
2-1-1991.

(Translated from Telugu)

## ब्रह्म श्री गोपानंदनादुलु - उसकी श्रीमति शीतारामम

श्री नंदवरीक ब्रह्मण वंश में, मद्धिरेल के परिवार में (1907) पराभव नाम वर्ष में जनवरी (ईक्कीस) 21 को जन्म लिया ब्रह्म श्री गोपनंद नादुजी पूज्य गु श्री श्री श्री जगन्मोहनानंद के पास उसकी चौबीस आयु मे ही श्री विद्यापुंर्णदीक्ष ग्रहण करलिये । दक्षिण भारत में आविर्भाव हुए 27 ऎीं नृसिंह क्षत्रों में पैदल चलकर संदर्श करके वहाँ तपकरनेवाले महानुभाव है । वैदिक सांप्रदाय के तरीक में श्री देवि पूजा विधानों को पुनरुद्धरण करके वामाचार क्रम में चलनवा सप्तशति को संस्कार करने की गुरु के आज्ञा के अनुसार देश भर में संचार कर वहाँ के प्रांतो में चलनेवाले श्री देवि पूजा विधानों को देखकर बहुत कष्टों व सहन करके सप्तशति को संस्कार करके तीन दशाब्दी के पहले 921 पूर्णश के सहित श्री देवि महत्यं चंडिनवशति मंत्रमाला नामक ग्रन्थ को प्रचुरण किय

अब (प्रस्तुत) 93 साल के यह (गोपानंद) वैदिक सनातन धर्मों व आचारण करते वेदमंत्रों के बडप्पनों को, श्री देवि उपासनों में वैदिक सांप्रद तरीको को प्रचार में लाने केलिए तीव्र कृषि कर रहे हैं । बहुत अनुभवज्ञ, आदमी श्री तिरुमलेश के पाद सन्निदि मे, तिरुपति में शांति से सरल जीवन बि रहा है ।

आप की अनुंग अर्धांगी श्रीमति सीतारामम जी भी सनातन धर्मपराय वैदिक धर्म संप्रदाय तरीकों को आचरण करनेवाली यह 80 साल के उम्र में पतिसेवा, विद्युक्त धर्मचरण कर्तव्य निर्वहणों को निग्रह से कर रहा हैं । माता के माताहूए (आप) साक्षात श्री अन्नपूर्ण की तरह विख्यात हुई

# प्राक्कथन

श्री देवी महात्म्यमु मार्कण्डेय पुराण में उदृत है । इसे महर्षि सुमेधस ने महाराजा
,रत एवं समधि नामक वैश्य को बताया था इस में देवी, जगन्माता की गरिमा तथा
ासुरों की चुंगल से देवताओं की रक्षा का भी उल्लेख है ।

यह हिन्दुओं का एक पावन ग्रन्थ है । इसका पठन - पाठन नवरात्रिके पर्वदिनों
किया जाता है । इन नवरात्रियों में विशेष यज्ञ भी संपन्न किये जाते है । इन यज्ञों का
ायोजन विश्व शान्ति एवं मंगल कामना से किया जाता है । इस ग्रन्थ में उदृत श्लोक
दों के समान माने जाते हैं । भक्ति से देवी के गुण-गान करने वाले क्षद्धालुओं की
ीडा, दुःख दर्द दूर होजाती है । तथा उनकी मनोकामनाओं की पूर्ति भी होती है । इसे
वी ने स्वयं इस ग्रन्थ में व्यक्त किया है ।

देवी पूजा की दो विधावों का उल्लेख वेदों में मिलता है । वे हैं - समयाचारा
था दक्षिणाचारा । उन दोनों विधावों के मूलसिद्दान्त भक्ति, शुचि (निर्मालता) क्षद्धा
था अहिंसा है । अनेकानेक धर्मावलंबियों के अकस्मात् आक्रमणों के बावजूद
ापने निर्मल एवं सदाचारों के कारण ही वैदिक धर्म जीवंत रहा है । वैदिक सम्प्रदाय
अभिव्यक्त, ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और सन्यास नामक चार आश्रम धर्म
सार में ही अपना एक विशिष्ट स्थान बना लिए है । इन सभी आश्रम धर्मों का एक
ात्र लक्ष्य मानव जीवन को शान्तिमय बनाये रखना ही है ।

त्रिक सम्प्रदाय जिसका उद्गम स्थान काशमीर माना जाता है, तान्त्रिक विधा
अन्तर्गत ही समाहित है । नाम तथा विधाओं की भिन्नता होने पर भी, यह सम्प्रदाय
भी देशों में व्यहृत है ।

1. तान्त्रिक पद्धति के अवतार देवी, जगन्माता एक क्रूर, शक्ति - सम्पन्न,
यानक रूप धारी तथा पंच मकार (मद्य, मॉस, मानिनी, मुद्रा तथा मीन) को चाहने
ाली है ।

2. देवी के लिए मनुष्य एवं पशुओं की बलि अनिवार्य है मगर उसे गोपनीय
रना चाहिए ।

3. किसी परिवार के सदस्य का सगे सम्बंधी इस पद्धति की अगर आलोचना करते है । तो उन्हे तत्काल मौत की धाट उतार देना चाहिए ।

4. इस विधा के अनुसार अनैतिकता एवं उच्छृंकलता पूर्ण जीवन तत्कालीन जीवन यापन के नियम बन गये है ।

इस विद्याका विस्तारपूर्ण एवं तर्क संगत विवरण परशुराम कल्पसूत्र, सेतु बन्धनम्, सौभाग्य भास्करम्, गुप्तावती, रत्नलोकम, नित्योत्सवम् आदि ग्रन्थों में मिलता है ।

परशुराम विष्णु का अवतार है जो तान्त्रिक विधा का प्रचार नही किया होगा । तान्त्रिक विधा का प्रचार करने वाला परशुराम कल्पसूत्र के लेखक स्वयं परशुराम को मानना एक मन गढ़न्त कहानी है ।

वेदों में तान्त्रिक पद्धति का उल्लेख नही है । इसकी अनैतिकता एवं उच्छृंखलता के कारण ऋषि मुनियों ने बहुत समय पहले ही तान्त्रिक विधा को अस्वीकार किया है । वैदिक सम्प्रदाय के द्वारा तिरस्कृत यह तान्त्रिक विधा थोड समय तक अदृश्य सारहकर, फिर से उसी की छाया में अपना रूप बदल कर विभिन्न, रूपों में पनपने लगी । उनकी योजना यह थी कि

कुल पूजारतों भूयादभीष्ट फल सिद्धयों ।<br>
वेदशास्त्रोक्त मार्गेण कुल पूजां करोति याः ।<br>
तत्समीप स्थितानित्यं शिवेन सह शंकरी ।<br>
इंद सत्यमिदं सत्यं सत्यं सत्यं न संशयः ॥

इस विधा की व्याप्ति एक निर्धारित पद्धति से की गई है ।

कुछ चपल - चित्त पंडितों की व्याख्या यह थी कि मात्र वेदों के अनुसरण से इच्छा प्राप्ति नहीं होगी । मगर जब यह पंच मकार युक्त की जाती है तो f सिर्फ कामनाओं की ही नही बल्कि मोक्ष की भी प्राप्ति होगी । यहाँ यह भी बताया गया है कि तान्त्रिक विधा वेद जितनी ही पुरानी है । अतः इसे निस्संकोच अपना सकते हैं । किन्ही मानसिक दुर्बलताओं के कारण कुछ पंडित तान्त्रिकों के शिकार बनगये

तथा ये पण्डित तान्त्रिक पद्धति को वैदिक सम्प्रदायों में समाहित करके, तन्त्रिक विधा के प्रचार में सहायक सिद्ध हुए है । (विस्तृत जानकारी में रुचि रखने वाले भक्त इस दिशा में शोध करने के द्वारा जानकारी हासिल कर सकते है)।

जैसे - जैसे यह विधा जन मानस द्वारा आदृत हुई है, वैसे - वैसे ये तान्त्रिक अपने कई पूजा विधि - विधानों को सामाजिक जीवन में भरते आये है । वे अपने तन्त्रों की प्राचीनता तथा प्रामाणिकता को सिद्द करने के प्रचार में, पहले वेदों को अनुसरित बताये गये तन्त्रों को अप्रमाणित बताने लगे है । वैदिक सम्प्रदाय में यह तान्त्रिक प्रदूषण इतने गहरे परतों तक पहुँच गया है कि इसकी पहचान एवं विभाजन दुस्साध्स बनगया है, विभाजन की इच्छा अगर रखें तो उसके लिए गहन अध्ययन एवं, वैदिक ज्ञान की आवश्यकता आ पडी है । वक्रबुद्धि वाले तान्त्रिक अपनी सफलता का विवरण ऐसे देते है ।

सर्वेभ्यश्चोत्तमा वेदा, वेदेभ्यो वैष्णवं परम ।
वैष्णवादुत्तमं शैवं, शैवा दक्षिण मुत्तमम् ।
दक्षिणादुत्तम वामं, वामात्सिद्धान्त मुत्तमम् ।
सिद्धान्तादुत्तमं कौलं, कौलात्पर तरं नहि ॥

परिणामतः वैदिक सम्प्रदाय की पवित्रता तथा प्रमुखता कम होते नजर आने लगी जिसके कारण तान्त्रिक विधा की उन्नति के मार्ग सुगम बनते गये है । वैदिक धर्म के उद्धार के लिए जगद्गुरु श्री आदिशंकराचार्य के द्वारा स्थापित चार गुरु पीठ भी इस तान्त्रिक विधा के विस्तार को रोक नही पाये है ।

## नवशतिका उद्गम्

करीब सत्तर साल से अधिक पहले जब मैं अपने तीसरे दशक मे था मेरे गुरुदेव श्री श्री श्री जगन्मोहनानंद नाथ जी ने वैदिक सम्प्रदाय के अनुसार देवी पूजा करने की विधा को तान्त्रिक प्रभाव से मुक्त कर, देवी महत्म्यम् को स्पष्ट करने वाली तथा आजप्रचलित दोष पूर्ण सप्रशति को सुधारने का उत्तर दायित्व मुझे सौपा ।

मुझे, प्रदत्त इस कार्य की पूर्ति करने हेतु, देवी पूजा की विभिन्न, पद्धतियों की जानकारी प्राप्त करने तथा शोध करने लम्बी यात्रा, करनी पडी, यात्रा के दौरान आश्चर्य

की बात यह रही है कि सभी प्रान्तों में देवी की पूजा अपने साम्प्रदायिक रूप से विचलत होगई है । महाक्षेत्रों में भी यह विधि पूर्ण रूपेण प्रदूषित बनगई है ।

कई लोग पंच मकार एवं कुलाचार में निहित अनैतिकतासे परिचित होकर भी, तान्त्रिक विधा को प्राथमिकता देने लगे पीढ़ियों से चले आनेवाली वैदिक सम्प्रदाय रूपी संपत्ति की तुलना में, इस अनैतिक तान्त्रिक विधा से लोगों का प्रभावित होना एक अवांछित परिणाम है ।

इस विषय सम्बन्धी गहन एवं गंभीर अध्ययन के पश्चात् मेरी यह धारणा बनी है कि, नवशति समयाचार में उदृत देवी पूजा की विधाओं में पहली है । नवरात्री पूजाकरते समय मेरी दिमाग में यह बात भी आयी है कि नवरात्रि, नवदुर्गा, नवचक्र, नवयोगिनी, नव कोण, नव आवरण, जैसे नवशति भी होगी । सप्तशति नही है । गणित की यह नौ अंक श्रुति के अनुसार (नव) श्री देवी के लिए व्यवहृत है । यह अंकों में सर्वोच्छ ही नहीं बल्कि देवी, जैसे अपने आप में पूर्ण भी है । इसके अलावा सात ना तो उच्चतम अंक है, नाही मानव गात्रमें अदृश्य रूप में स्थित सहस्रार चक्र आदि भी सात है । कुछ लोगों के विचार में ये सात है मगर यह अवास्तविक है । प्रकांड पंडित एवं ज्ञानी गुरु ही इन दो चक्रों की महत्ता की जानकारी दे सकते हैं ।

करवीर पीठ के अधिपति श्री श्री विद्यानरसिंह भारती स्वामी कृत श्री चण्डिकोपस्थि दीपिका में मेरी इस नवशति की भावना को पुष्टि मिली है ।

मेरी शोध - प्रक्रिया एवं उपर्युक्त ग्रन्थ की सहायता से मैं, दोषपूर्ण सप्तशति को नव शति के रूप में सुधारने का प्रयत्न करने लगा । जो इस दिशा में मेरा पहला कदम था ।

मेरे गुरु एवं भगवान की कृपा से देवी महत्म्यम् सम्बन्धी पौराणिक कथा तीन दशक पहले श्री देवी महात्म्यम् - चण्डी नवशति मन्त्रमाला के नाम से रोशनी में आयी है । माँ की प्रशस्ति के नौ सौ इक्कीस श्लोक एक माला के मोती जैसे पिरोये गये है । इन मन्त्रों में तान्त्रिक विधाएँ लुप्तकी गई है । देवी को परमसत्ता की पहचान दी गई है । तथा पुराण के जैसे ही देवी की सफलताओं को ब्रह्मविद्या नामक एक ही कहानी में स्पष्ट की गई है ।

इस कार्य में मेरे मित्र स्व. श्री. गौरिपेद्दि राम - सुब्ब शर्मा जी (जो तेलुगु एवं ःसंस्कृत के प्रकाण्ड पण्डित थे, मेरी सहायता की थी) कुछ ही साल बाद उनकी आकस्मिक मृत्यु से मुझे अत्यधिक क्षति पहुँची है।

वामकेश्वर तन्त्र में नवशति का एक और उल्लेख मिलता है यथा -

नवाणां नव चण्डी च नवावरण देवता : ।
नवश्लोक शतान्येवं, द्वितीयं नवरात्रयो : ।
एतद्रोप्य तमं सव न देयं यस्य - कस्यचित्।
राज्यं देयं श्रियं देयं देया नवशती न च ॥

नवशति का केवल योग्य व्यक्ति के हाथों सौंपने के संदेशसे, उसकी पवित्रता ःएवं परंपराकी रक्षा करने की सतर्कता दुगुना बन गई है ।

नवशति की स्पष्टता बताने वाला एक दूसरा संदर्भ यह बताता है कि नवशति ःदेवी पूजाकी विधाओं में सबसे पहली है । तथा

पुराकल्पे इंद देवी महत्म्यम् नवशत
श्लोकात्मकत्वा नवशति संज्ञामासीत

वैदिक साहित्य में पद्म कल्प, ब्रह्म कल्प, स्वेतवराह कल्प नामक कल्प ातायें गये है । पुराकल्प के शाब्दिक अर्थ से नवशतिके प्रारंभ किस कल्प में हुआ ः बताना मुश्किल है । मगर इसका उल्लेख यह स्पष्ट करता है कि नवशति बहुत ाचीन समयों से आदृत है ।

कात्यायनी तन्त्र से यह भी जानकारी मिलती है कि सप्रशति का पूर्व रूप वशति था । ब्रह्मा इस नवशति के बृहद एवं विस्तृत रूप को भक्तों के अनुकूल ंक्षिप्त बनाने की प्रार्थना शिव जी से की थी । शिवजी ने इसे माना तथा नवशति ो संक्षिप्त कर सप्रशति बनादिया । तब से शिवजी कृत रुद्र शति प्रशस्ति पायी है। ह तन्त्र का कहना है । उपर्युक्त कहानी सप्तशति को प्राचुर्य दिलाने के लिए ान्त्रिकों की कल्पना होने की आशंका भी है । सप्तशति को शिवजी के निजी एवं वी कृति मानने के कारण यह आलोचना से परे है । फिर भी उपर्युक्त संदर्भ ाप्तशति का पूर्व रूप नवशति का होना साबित करता है ।

सप्तशति को मानने वाले भक्त गण मौन रूप से इसका अध्ययन करे तथा आत्मसाथ करें । तान्त्रिक पद्दति एवं सप्तशति में प्राप्त असंगतियों की कडी आलोचना की गई है । परन्तु तान्त्रिको के सशक्त प्रभाव से तथा वैदिक सम्प्रदाय को मानने वाले रूढ़ि वादियों के कारण कोई परिणाम नहीं निकला । फिर भी परंपरा को मानने वाले कई लोग सप्रशति का अन्धानुकरण करने लगे जिस से अप्रत्यक्ष रूप से ही सही, पंच मकार को पुष्टि मिलने लगी ।

श्री देवी महात्म्यमु की अत्यन्त प्रभावोत्पादक एवं शक्ति संपन्न कहानी को तान्त्रिको, ने अपनी विधा के प्रचलन के उपयुक्त कल के रूप में उपयोग की थी ।

सपृशति में वैदिक सम्प्रदायों से युक्त पौराणिक कथाएँ ही ज्यादातर बताये गये है । सूत्र त्रयं तथा रहस्तत्रयं ये दोनों कृतियाँ, सप्तशति के पूरक माने गये है । जिनमें देवी को तामसिक रूप धारी बताया गया है । तथा उस देवी की पूजा में रक्त मद्य, माँस का समर्पण अनिवार्य है अन्यथा कृद्ध देवी के द्वारा श्राप दिये जाने का उल्लेख भी है ।

एक ही ऋषि के द्वारा एक ही श्रोतागण को एक ही देवी के दो रूपों को ज्ञात कराना असमंजस लगता है । इस से यह साबित होता है कि सप्रशति की रचना किसी एक विशेष लक्ष्य को पूर्ति के लिए ही की गाई है ।

## सप्तशति विधान

पुराण के तेरह भाग श्री महा काली चरित, श्री महा लक्ष्मी चरित तथा श्री महासरस्वती चरित नामक तीन प्रधान कहानियों में विभाजित है जो सत्व, रजो, तमो गुणों के प्रतीक माने गये है ।

1. हर कहानी में सम्बन्धित देवी की विजय को अलग - अलग न्यास तथा ध्यान श्लोंकों के माध्यम से बताया गया है । मगर उनमें उस देवी से सम्बन्धित वैदिक मन्त्रों को स्थान नहीं दिया गया है ।

2. प्रारंभ में देवी कवच, अर्गला कीलक स्तोत्रों के साथ - साथ, रात्रि - सूक्त, चण्डी नवार्ण मन्त्र, जाप, सापोधार, सापोत्कलिन मंत्र आदि वैदिक मन्त्र भी

शामिल किये गये है ।

3. अन्त में रुद्रयाामीलम् से देवी सूक्त (वैदिक तथा पौराणिक) सरस्वति, लक्ष्मी, काली सूक्त, शापोधर, शापोत्किलन मन्त्र शामिल किये गये है ।

4. तान्त्रिक यन्त्र पूजा तथा बलि का भी वर्णन किया गया है । सप्तशति अपना रूप बदल कर देवी सप्तशति, दुर्गा सप्तशति, चण्डी सप्रशति आदि शीर्षकों से उपलब्ध है । प्रान्त के बदलने पर यद्यपि इस के विषय सम्बन्धी परिवर्तन पायेगये हैं, तथापि कुलाचार सम्बंधी मूल धारा सर्वमान्य है । तान्त्रिक विधा को आगे बढाने के लिए दिखलायी गई अधिक उत्सुकता के कारण विषय एवं विधा सम्बंधी परिवर्तन घरकर लिए हैं।

सप्रशति को वेदिक कृति के रूप में साबित करने के लिए एक ऐसे वातावरण का सृजन किया गया है जहाँ हाल ही के प्रकाशनों में रुद्रयामीलम से लिये गये तीन सूक्त अदृश्य होगये है । क्या यह परंपरा को पखिर्तित करना नहीं है ?

## तीन कथाएँ

पुराण में अभिव्यक्त देवी विजय की कहानियाँ तीन विभागों में वर्णित है मगर यह विभाजन न तो तीन देवियों की उपस्थिति के आधार पर, ना ही चण्डी नवार्ण मन्त्रों में उदृत बीजाक्षरों को आधार मानकर किया गया है । भक्त गण को देवी के तीन - तीन विभिन्न रूपों को मानकर पूजा करने तथा तीन भिन्न - भिन्न कहानियों को पढ़ने विवश किया गया है ।

अद्वैतवाद, नवार्ण मन्त्र, में व्यक्त परंपरागत भावनाओं को दूर कर देता है । तान्त्रिको के रहस्यत्रयम्, सूक्त त्रयम् के गहरे प्रभाव से देवी का सर्व रक्षक एवं शक्ति सम्पन्न रूप लुप्त होकर वह मात्र तामसी रह गयी है ।

कुलाचार को वैदिक सम्प्रदाय के समान मुख्य होने के विश्वास दिलाने ये तीन विचित्र एवं विभिन्न कहानियाँ गढ़ी गई है । सबसे परे गुणों की विविधलाता को प्रधानता दी गई है न कि उनगुणों को नियन्त्रित करने वाली शक्तिसम्पन्न देवी को ।

## मन्त्र विभाग

शास्त्रों में बताये गये मूल नियमों के आधार पर पुराणों में उल्लिखित श्लोकों को मन्त्रों का रूप देना हमारा सम्प्रदाय रहा है । उन मन्त्रों को उच्चरित करते हुए यज्ञ, हवन आदि करने से देवी अपनी कृपा बरसाती है । इसके विपरीत अपूर्ण एवं दोष पूर्ण मन्त्रों के उच्छारण से सभी दिशाओं में हलचल मच जाती है ।

सप्रशति में इन नियमों का पालन न करते हुए केवल पूर्व निर्धारित संख्या को ही ध्यान में रखकर अपूर्ण मन्त्रों को पूर्ण मन्त्रों की दर्जा दी गई है । संख्या को बढ़ाने के लक्ष्य में श्लोकों की पुनरावृत्ति भी की गई है ।

या देवी सर्व भूतेषु विष्णु मये ति शब्दिता ।
नमस्तस्यै, नमस्तस्यै, नमस्तस्यै नमो नमः ॥

जैसे श्लोकों का विभाजन संख्या की ओर ध्यान देते हुए ही कियागया है ऋषि उवाच आदि अपूर्ण वाक्य होने के नाते अपूर्ण मन्त्र भी होते है । जबतक दूसरे श्लोक नहीं पढ़ते हैं, उस में अभि व्यक्त विषय का पता नहीं लगता है । इसे एक दूसरे ही मन्त्र के रूप में गिनती की गई है, मगर पुराण में ऐसे मन्त्रों को अलग मन्त्र नहीं माना गया है ।

नियमों का पालन न करते हुए किये गये इस भारी प्रचार के बावजूद शीर्षक के अनुसार सात सौ श्लोक नहीं बनपाये है । अतः यह अनुमान लगाया जासकता है कि सप्रशति का नामांकन श्लोकों की रचना के पहले ही किया गया है, बल्कि मन्त्रों के रचनोपरान्त नहीं दियागया है । मन्त्रों की रचना के पहले ही संख्या बताकर लोगों को आकृष्ट करने की चेष्टा की गई है ।

## नवार्ण मन्त्र

'ओंकार' अपने आप अनायास व्यक्त ध्वनि समूह ही मन्त्र है, वे मनुष्यों द्वारा लिखित नही है । दैवी शक्ति सम्पन्न ऋषि गण प्रकाश, ध्वनि एवं शक्ति (तेज) के दर्शन कर निर्धारित पद्धति के अनुसार उस ज्ञान को अपने शिष्यों तक पहचाये थे मन्त्र, असीम शक्ति को उत्पन्न करते है अतः उनका उच्चारण सही ढ़ंग

से होना चाहिए । ये मन्त्र नियमित पद्धति से विचलित होने पर सम्बद्ध या असम्बद्ध सभी लोगों को हानि पहुँचाते है ।

वैदिक परंपरा में गुरु को आजतक मान्यता दी जारही है । गुरु, मान्त्र एवं देवता एक दूसरे के पूरक होते है । मन्त्रों की इस असीम शक्ति की ओर ध्यान देते हुए यह जानना उचित है कि उच्चारण सम्बन्धी प्रारंभिक जान कारी गुरु मुख सेही प्राप्त करनी होगी सम्प्रदाय से हठकर उन मन्त्रों को रेडियो, दूरदर्शन आदि से सुनकर अभ्यास करने या परंपरा विरुद्ध सामूहिक रूप से सिखाने वाले व्यक्ति से सीखने के परिणाम स्वरूप भक्त के शारीरिक व मानसिक स्वस्थता को ठेस पहुँचती है ।

हर कार्य साधना के पीछे गुरु की शक्ति निहित होती है । सप्तशति की प्रेरणा कोई खास पद्धति या मन्त्र नहीं है । चण्डी नवार्णमन्त्र ही सप्तशति का मूल मन्त्र है।

चण्डी नवार्णमन्त्र के न्यास और ध्यान श्लोकों को तान्त्रिक विधा को सशक्त बनाने की योजना से, परंपरा के विरुद्ध परिवर्तित करने का साहस किया गया । तीन तीन देवताओं को ध्यान में रखते हुए सप्तशति बनायी गई है । यद्यपि मूलं मन्त्र नहीं बदला गया, तथापि तान्त्रिक विधा के अनुकूल उपर्युक्त साहस पूर्ण कदम उठाना गुरु परंपरा का उल्लंघन है । जिससे वह व्यक्ति अपनी पवित्रता खोकर गुरु के आशीर्वाद से दूर हो जाता है । उस के लिए किसी प्रकार की सांत्वना नहीं दी जायेगी ।

परंपरा से विचलित होने के कारण ऐसे व्यक्ति उस मन्त्र का प्रचलन नहीं कर सकता है ।

इसके अलावा तीन - तीन देवियों की एक काल में प्रार्थना करना जाप एवं ध्यान करने की प्रथा के विरुद्ध है । इस स्थितिमें भक्त न तो एकाग्रचित्त बन सकता है ना ही तल्लीन होकर देवी की प्रार्थना कर सकता है । उसे देवी के साथ एकाकार बनना दुस्साध्य है ।

तान्त्रिकों ने इस प्रकार का विभाजन किसी व्यक्ति की उन्नति अथवा शान्ति मय जीवन के लिए नहीं की थी बल्कि अपने किसी खास लक्ष्य से की थी । सप्तशति को परंपरागत मानना सत्य दूर ही नहीं बल्कि अर्थ रहित भी है क्यों कि भक्ति एवं वैय्यक्तिक सुरक्षा को मान्यता नहीं देकर संपूर्ण विधा को परिवर्तित किया

गया है । (सप्तशति को परंपरायुक्त माननेवाले इस तथ्य को समझकर, स्वीकार करना अनिवार्य है)।

## योगनिद्रा

मधु और कैटभ नामक राक्षस संहार की कथा सप्तशति में श्री महाकाली चरित्र शीर्षक के अंतर्गत है पुराणों के अनुसार जब भूमि डूब गई थी तब श्री महाविष्णु अपनी आखों को ही देवी का निवास स्थान बनाकर स्वयं योगनिदा में रहगये । उस समय विष्णु के कर्ण (कान) से राक्षस निर्गमित हुए । ब्रह्माने उन्हें देखकर उस देवी की प्रार्थना की जिसके ध्यान में विष्णु समाधिस्थ थे । देवी एक दिव्य प्रकाश का रूप धारण कर विष्णु के, चक्षु, मुह, नासिका आदि इन्द्रियो से निकलकर, ब्रह्मा के समक्ष प्रकटित हुई । राक्षस संहार करने में असमर्थ विष्णु को देखकर देवी ने राक्षसों को माया - मोहित किया, तत्पश्चात् विष्णु उन राक्षसों का संहार किया । यहाँ देवी ने राक्षस संहार के लिए काली रूप का धारण नहीं किया। तान्त्रिक योग निद्रा को काली का ही रूप मानते हैं, तथा काली तमोगुण का प्रतीक है । इसीलिए इसे देवी कथा का नाम दिया गया है ।

योग रहस्य के अनुसार योगनिद्रा साधारण तंद्रा नहीं होते हुए एक समाधिस्थ स्थिति होती है । ध्यान मुद्रा ज्ञान का प्रतीक है । ज्ञान सात्विक गुणों का फल है । समृद्ध ज्ञान ही समाधिस्थ स्तिति है । श्रुति के अनुसार

तामग्नि वर्णाम तपसा ज्वलन्तीम वैरोचनीं कर्म फलेषु जुष्याम।

देवी वैरोचनी, जो सात्विक गुणों का साकार रूप समाधिस्थ स्थिति में अग्नि के रंग की ज्योति बनकर भक्तों के समक्ष अभर कर आती है । अतः देवी तापसी है, मगर नींद या सुषुप्ति का प्रतीक तामसी नहीं है श्री महाविष्णु संसार के रक्षक है वे कभी भी साधारण प्राणी के जैसे आराम या निद्रा के लिए तडपते नहीं है । ब्रह्मा वेदों के कांति पुंज है तथा आप देवी की प्रशंसा 'परंपराणां - परमा' कहकर की है । ब्रह्म ने ॐ कार स्वरूपी देवी को कभी तामसी के रूप में नहीं देखा नाही उस रूप से उस की प्रशंसा की । अतः तान्त्रिकों की यह धारणा निराधार है

। वे अपनी विधा की पुष्टि करने तामसी शब्द को पुराणों में भी स्थानांतरित किये है ।

## महिषासुर वध में मद्य पान की कथा

जब कभी धर्म को ग्लानि पहुँचती है, तब दुष्ट - दमन एवं शिष्ट रक्षा करने उद्युत होने वाली देवी को नित्या कहकर स्तुति की । महिषासुर, इस कहानी में देवी की महिमा बताने का एक कारण बनगया है । सभी देवताओं के दैवी प्रकाश देवी मे समाहित है अतः देवी मानवी नहीं है ।

राक्षसों के वध करने के पहले देवी ने उत्तम पानम की थी जिसे सुधा या अमृत कहा गया है, जिसके पान से देवता अमर होगये हैं, अपने क्रूर कर्मों के कारण ही राक्षसों को सुधा नहीं मिली थी, तथा सुधा का नमिलना ही इन दोनों के बीच वैर बनकर रहा । राक्षस एवं देवता मधु-पान स्वच्छन्द रूपसे करते थे । मगर मधु तथा अमृत दोनों भिन्न भिन्न है । साधारणतः लोग सुधा का अर्थ मधु मानकर गलत करते है । वैदिक सम्प्रदाय को प्रदूषित कर, अपनी विधा को विस्तृति देने के लिए तान्त्रिकों ने इस संदर्भ को उपयुक्त माना । मधु एवं मधु - पान के परिणामों को वे प्रमुख मुद्दे बना लिए थे सर्वदेवशरीरेभ्यों आविर्भूता सभी देवताओं के तेजपुंज का समीकरण के नाम से स्तुति की जाने वाली देवी को तान्त्रिकों ने 'उन्मादा' मद्यपान से उन्मत्त होकर सुद-बुध खोई हुई मानवी मानी थी । द्राक्षा - आसव स्वच्छ मधु है तथा देवी ने इसे महिसासुर वध संदर्भ में ग्रहण किया ।

तान्त्रिकों के द्वारा उल्लिखित ध्यान श्लोकों में देवी अपने हाथ एक पात्र धारण कर दर्शन देती है । उन्होंने देवी को एक साधारण शराबी के रूप में वर्णित किया । देवी के हाथ में स्थित यह कटोरी मधु से भरी रहती है तथा अपनी मादकता को बढ़ाने हेतु देवी यदा कदा एक - एक घूँट रस पिया करती है तथा इस के न होने पर वह तडप जाती है ।

एक तान्त्रिक ने देवी के मधु-पान मुद्रा का निस्संशय श्री महालक्ष्मी का रूप माना है । तान्त्रिकों ने द्राक्षा - रस को इतनी प्राथमिकता दी है तथा वे मानते है कि देवी ने इस रस को ग्रहण करने से ही अपनी खोई हुई शक्ति को पुनः पाकर राक्षसों का वध करने की सफलता पायी है । तान्त्रिको ने यह भी कहा है कि पुनः पुनः घूँट - दूर

घूँट आसव पीने से देवी पुनरुत्तेजित होती है अतः मधुपान अनिवार्य ही नहीं बल्कि उसके बिना देवी का कोई अस्तित्व ही नहीं है ।

तान्त्रिकों की मद्यपान के पक्ष में एक और समर्थन भी है । गीता के अनुसार रजोगुण सम्पन्न व्यक्ति मधु पानोन्मत्त यक्ष तथा राक्षसों की प्रार्थना ही करता है । देवी को रजोगुण सम्पन्न मध्यम चरिता भी कहा गया है । तान्त्रिकों की धारणा यही है कि देवी के मधुपानासक्त होना दोष या असंगत नहीं है । तान्त्रिकों के समर्थन से यह मालूम होता है कि वे देवी को यक्षी या राक्षसी ही मानते थे ।

इसके विपरीत पुराणों में यह बताया गया है कि राक्षसों ध्वंस धंस किये गये पृथ्वी के भागों में प्राणशक्ति पुनः भरने के लिए देवी ने अमृत पान की थी । (माँ संपूर्ण विश्व का ही रूप है) न कि मधुपान तान्त्रिकों के अनुसार देवी की आँखों की लालिता का कारण मधु - पान ही है । माता की विजय प्राप्ति के मूल में उनकी महत्ता को न मानते हुए, केवल मधु को ही महत्वपूर्ण मानते हुए तान्त्रिक वैदिक सम्प्रदाय को नियंत्रित करने की अपनी योजना को स्पष्ट करते हैं ।

यहाँ हमें पुनश्चरित करना चाहिए कि शरणार्थी को सहायता एवं मुक्ति प्रदान करने निरन्तर रत देवी अपने हाथ में अमृत मात्र की धारणा की है । महिषासुर जैसे राक्षसों का संहार करने की परम सत्ता धारी देवी एक साधारण मानवी बनकर मधुपान के लिए तरसती नही है । यह तान्त्रिकों की कल्पना है ।

इस के अलावा वेदों के अनुसार देवी को नाद, बिन्दु एवं कला स्वरूपिणी है । बिन्दु का अर्थ है केन्द्र यह बिन्दु सर्वस्व के लिए अनदेखी प्रारंभिक बिन्दु है । इस केन्द्रस्थिति में देवी नाम रूप लिंग से परे होकर सद्र् - चिद्र् आनंद रूपिणी बनकर रहती है । जिसकी महानता त्रिमूर्ति भी नही जान सकते है । लोगों की कल्पना से दूर यह एक अन्तर्निहित शक्ति है ।

नाद - ध्वनि जो बिन्दु से उत्पन्न होकर अग्नि, सूर्य तथा चन्द्रकला के रूप में स्थानांतरित होकर प्रकट होती है । त्रिनेत्र धारी देवी की नेत्रों में दस अग्नि कलाएँ बारह सूर्य कलाएँ तथा सोलह चन्द्र - कलाएँ अविभक्त रूप में प्रकट होती है । देवी बिन्दु, नाद कालातीत भी कहलाती है । इन सभी से निर्गमित तेज पुंज से

सर्वोच्छ तेज - पुंज देवी की आंखों में स्पष्ट होती है । देवी की प्रशस्ति सर्वारुणा नाम से कीजाती है । इसलिए यह स्पष्ट होता है कि देवी की आंखें प्रारंभसे ही लालिमा से भरी है । अतः तान्त्रिकों की यह कथा सही नहीं है कि देवी के नेत्र मधुपान के पश्चात् अरुण बनगई है ।

सनातनों के द्वारा बताया गया अर्थ भी तर्क संगत है । किसी विषय के गहन विचार विमर्श के कारण भी आंखों में लालिमा छा जाती है । देवी के आविर्भाव का एक मात्र लक्ष्य राक्षस संहार है । देवी के अलावा संसार की कोई सत्ता इस दिशा में सफलता प्राप्त नहीं कर सकती है । विश्वमाता होने के कारण, विश्व के सभी की भलाई चाहते हुए, राक्षसों से इनकी रक्षा करने उद्युत होती है । महिषासुर जैसे क्रूर राक्षस संहार के लिए गहरी एकाग्रता संभाव्य है । (महिषासुर तथा देवी के बीच युद्ध की कहानी पढ़िए) । इन परिस्थितियों में देवी की आंखें लाल होना प्राकृतिक है । वैदिक सम्प्रदाय के विरुद्ध तान्त्रिक देवी की परमसत्ता को मानवीय घरातल पर लाना चाहता है ।

## रहस्य त्रयम

तान्त्रिकों के अनुसार रहस्यत्रयम सप्तशति का पूरक है । इसमें तीन अंक हैं। तान्त्रिक रहस्यत्रयम को महर्षि वेदव्यास के प्रस्थानत्रयम के बराबर होने की दावा करते हैं । महर्षि वेदव्यास के द्वारा प्रस्थान त्रयम पर की गई टिप्पणी वैदिक सम्प्रदाय का आधार स्तंभ माना जाता है । रहस्यत्रयम को मार्कण्डेय पुराण से लेने की दावा से तान्त्रिकों ने वेदव्यास को इस के कृतित्व पर बाध्य बना दिया है । महर्षि वेदव्यास विष्णु का अवतार है । तथा महर्षि मार्कन्डेय वैदिक सम्प्रदाय के उत्कृष्ट बुद्धिजीवी है । इनके द्वारा कुलाचार को वैदिक सम्प्रदाय से अधिक प्रधनता दिये जाने की बात मात्र तान्त्रिकों के द्वारा लोगों को गुमराह करने की चेष्टा ही है ।

कहाँ रहस्यत्रयम कहाँ प्रस्थान त्रयम । दोनों की तुलना ही नहीं की जा सकती है । रहस्यत्रयम का प्रारंभ ही न्यूनतम अनुकरण मात्र महसूस होता है । तथा राजा सुरत के अनुरोघ पर ही महर्षि सुमेघस श्री देवी के विभिन्न अवतारों के बारे में सब कुछ बताया । पुराणों में उल्लिखित स्तोत्र वेदों के बराबर है (जैसे पहले

बताया गया है) राजा सुरत देवी के बारे में संपूर्ण जान कारी प्राप्त कर, मह
सुमेघस का अभिवादन कर श्री देवी की तपस्या करने निकले । आगे इन दोनों
बीच किसी प्रकार का वार्तालाप नहीं हुआ थी, नाही पुराणों में रहस्यत्रयम क
उल्लेख मिलता है ।

महर्षि सुमेघस के द्वारा बताई गई श्री देवी की कथा की समाप्ति के पश्चा
राजा के ध्यान्स्थ होने के पहले दोनों के वार्तालाप में रहस्यत्रयम का प्रारंभ हु
है।

महर्षि सुमेघस राजा के सभी शंकाओं का निवारण कर देवी की कथा
को प्रश्नोत्तरों के माध्यम से स्पष्ट किया था । देवी स्तोत्रों के अध्ययन से यह माल
होता है कि देवी के बारे में बताने का और कुछ शेष नहीं था ।

रहस्यत्रयम की गोपनीयता बनाये रखने कोई ऐसी खास बात नहीं थी
अगर वह इतनी महत्ता रखती है तो पुराणों में इसका उल्लेख क्यों नहीं कियाग
है। ?

रहस्य त्रयम् देवीको एक भयंकर तामसी, शराबी तथा हाथ में किसी मनु
के रक्त सिक्त शीशधारी बताती है । यह रूप पुराणों में अंकित मूर्ति के बिलकु
भिन्न है । रहस्य त्रयम् में वर्णित पूजा सामग्री, ऐसे न करने पर पहुँचने वाली क्ष
की धमकी निश्चित रूप से कुलाचार को ही स्पष्ट करता है ।

एक ही ऋषि, एक ही श्रोता गण से परस्पर विरोधी कथन नहीं कर सक
है । ऋषि को भगवान कहकर संबोधित करते हुए राजा के ऋषि से पूछे - जाने प
भी ऋषि देवी के रूप को बदल कर कुलाचार को उत्कुष्ट नहीं बता सकता है ।

ऋषि सुमेघस वैदिक सम्प्रदाय के कट्टर अनुयायी थे । उनका आश्र
शान्तिमय जीवन का एक साकार रूप था, जहाँ पर सात्विक एवं क्रूर जानव
अपनी - अपनी प्राकृतिक वैष्म्य को भूलकर रहा करते थे । उस प्रकार के शान्तिपू
पर्यावरण को बनाये रखना, अहिंसा तथा अनुशासन के मार्ग पर नियमबध्द जीव
बिताने वाले महान ऋषि की ही बडप्पन है ।

उपर्युक्त तथ्यों पर गौर करने से यह स्पष्ट होता है कि महर्षि सुमेघस के द्वारा कुलाचार की प्रशंसा किये जाना अविश्वसनीय ही नहीं अपितु रहस्य त्रयम् में व्यक्त वार्तालाप कहानी में असंगत भी है । इसलिए यह पूर्ण रूपेण एक कल्पित मन गाढ़न्त तथा निराधार कहानी है ।

रहस्यत्रयम की कहानी अनावश्यक तथा असम्बद्ध है क्योंकि इसका एक मात्र लक्ष्य केवल तान्त्रिक विधा का प्रचलन ही है । इसे देवी माहत्म्यम् के पूरक मानना न्याय संगत नहीं है अतः यह विरोध प्रकट करने योग्य है ,

कुछ लोगों का मत यह है कि रहस्यत्रयम् के श्लोक केवल राजा से ही बताये गये है । अतः कुलाचार की प्रशंसा करने वाला रहस्य त्रयम् के श्लोक वैदिक सम्प्रदाय अनुयायी के लिए नहीं बताये गये है । उन लोगों ने यह भी कहा कि ये श्लोक मात्र पठनीय है । उन श्लोकों में व्यक्त शाब्दिक अर्थ छोड सकते है । क्यों कि मधु - पान आदि उनलोगों के लिए अनुसरणीय नही है । यह कथन कुलाचार की प्रशंसा करने पर विवश करते हुए वैदिक सम्प्रदायावलंबियों पर की गई जुल्म ही है ।

उपर्युक्त कथन फिर भी निराधार ही है क्यों कि यह कथा ऋषि ने केवल राजा से ही नहीं बल्कि वैश्य से भी बतायी थी जो मद्यपान के निषेध को मानने वाला ही था ।

सप्रशति के अनुयायियों के पास इन प्रश्नों के कोई उत्तर नहीं है कि जब वे मद्यनिषेध - को मानने ही वाले थे तो वैदिक सम्प्रदाय को मानने वाले कुलाचार की प्रशंसा क्यों करे । उन पर इस विधा का थोपने का कारण क्या है ?

## बलि

तान्त्रिक विधा के आधार स्तंभ मद्य, मानिनी, तथा मनुष्य या पशु बलि है । ये तान्त्रिक जानते थे कि वैदिक सम्प्रदाय के अनुयायी उन्हें अपने आंगन में कदम तक नहीं रखने देते हैं । सप्तशति को व्यवहृत बनाने के लिए छागामावेतु कूष्मांडम नामक योजना को वे लोग बनाये थो इसके अनुसार वैदिक संप्रदायवलंबी जब कभी देवी को कूष्मांड समर्पित करते हैं, तो इसे यों समझे कि वे किसी बकरी को ही इस रूप में बलि चढ़ारहे हैं ।

तामसगुण की बलि देने के प्रतीक के रूप में कूष्मांड चढ़ायी जाती है। तान्त्रिक इस विश्वास को अपनी विधा के अनुकूल बदलने के प्रयत्न किये।कुलाचार की इस पद्धति को वैदिक सम्प्रदाय पर थोपा गया, जब कि इस सम्प्रदाय में मनुष्य या पशु बलि की कोई आवश्यकता ही नहीं थी। अहिंसा वैदिक सम्प्रदाय का लक्ष्य है तथा निरीह जानवरों की बलि से स्वर्ग की नहीं बल्कि नकर की प्राप्ति होती है।

विचित्रता तो यह है कि सप्तशति की ओर आकृष्ट लोग बकरी की बलि चढ़ाने अपने आप को असमर्थ पाकर असंतुष्ट बन जाते थे। लोगों का एक ऐसा भी विभाग था जो बिना हिचक जन्तु को बलि चढ़ाते हुए, अपने आपको ही वास्तविक वैदिक सम्प्रदायावलंबी कहकर, अहिंसा को मानने वाले औरों को तान्त्रिक की संज्ञा देते थे।

ऐसे लोग वैदिक सम्प्रदायिक मूल्यों के पतन के क्रम को दर्शाते है। यहाँ यह बताना असंगत नहीं है कि कूष्मांड में तामसगुण को नियन्त्रित करने के गुण होते हैं। अतः यह तामस गुण का प्रतीक नहीं है।

## देवी पर श्राप

यह तान्त्रिकों के द्वारा बताया गया एक आकर्षण बिन्दु है, देवी श्री राजराजेश्वरी परमसत्ता है तथा ऐसी कोई भी सत्ता नहीं है जो देवी को श्राप देसके, मगर सप्तशति के मन्त्र को देवी को गहन श्राप से मुक्त कराने की शक्ति दी गई है। कहीं इस धारणा का समर्थन नहीं मिलता है।इसीलिए तान्त्रिकों का यह कथन भी निराधार है। उपर्युक्त उल्लेखों से यह साबित होता है कि सप्तशति कुलाचार की ओर झुकाव दिखाती है। तान्त्रिकों का पूर्ण लक्ष्य यही था कि वैदिक सम्प्रदायावलंबी कुलाचार की प्रशंसा करे तथा उसका आदर करें। यह येष्टा वैदिक सम्प्रदायावलंबियों पर एक प्रकार का आक्रमण ही था।

एक और विचित्र बात यह भी है कि सप्तशति की इन कमियों को जानते हुए भी कुछ पण्डित सप्तशति के परिवर्धन करने अस्वीकार करते थे। कुछ लोग अनदेखी परंपरा कहते हुए सप्तशति का अन्धानुकरण करते हैं तो कुछ लोग परिवर्तन एवं परिवर्धन करने से मिलने वाले दुष्परिणामों के भय से इसे न मानने के लिए अपनी विवशता व्यक्त करते हैं। अपने अस्तित्व को बनाये रखने के लिए इस प्रकार के भय

को लोगों में व्याप्त किये थे । श्री मद् भगवद्‌गीता में उद्‌त सृष्टि के प्राणियों का वर्गीकरण को यहाँ प्रस्तुत करना तर्कसंगत ही होगा ।

> यजन्ते सात्विका देवान् यक्षा रक्षांसि राजसा: ।
> प्रेतान्भूत गणांश्चान्ये यजन्ते तामसा जनाः ॥

सात्विक गुणसम्पन्न जनता देवताओं को, रजोगुण संपन्न यक्ष एवं राक्षसों को तथा तमोगुण सम्पन्न प्रेतात्माओं की प्रार्थना करते है ।

कुलाचार नर एवं जन्तु बलि की प्रेरणा के साथ - साथ मध्यरात्रि में श्मशान में मद्य आदि से पूजा करने की विधि को लाद देती है । सप्तशति को मानते हुए कुलाचार के प्रचलन में साथ देने वाले भक्त, देवी को प्रेतात्मा का रूप ही मानते हैं, न कि वेदों में अभिवर्णित बहुविधा का रूप ।

अन्ततः सप्तशति को तान्त्रिकों की दिमागी शिशु मानते हुए, देवी को सप्तशति के द्वारा वर्णन करना एक निरर्थकही नहीं, हानिकारक प्रयास ही कहना पड रहा है । अतः लोगों से मैं यह प्रार्थना करता हूँ कि वे आगे दी गई सूचना की ओर ध्यान दें ।

1. हमारा वैदिक सम्प्रदाय मानवमूल्यों को धरातल मानकर सात्विक मार्ग पर चलते हुए मोक्ष प्राप्तकरने का संकेत देता है ।

2. कही कुछ कालिमा के चिह्न मिलते हैं तो भी वे केवल तान्त्रिकों के द्वारा उत्तर काल में सम्मिलित किये गये है ।

3. गुरु, देवता तथा मन्त्र पवित्र साधन है, जिनके बिना मुक्ति साध्य नहीं है ।

4. हमारे सम्प्रदाय ने चण्डी नवार्ण मन्त्र को ब्रह्म विद्या अर्थात् सर्वोच्छ ग्रन्थ की दर्जा दी है ।

5. तान्त्रिक लक्षणों का उल्लेख वैदिक सम्प्रदाय में नहीं मिलता है । उसी प्रकार पुराणों में सप्तशति का उल्लेख भी नहीं है ।

6. पूरक माने जाने वाला रहस्यत्रयम का उल्लेख पुराणों में नहीं मिलता है । यह तान्त्रिकों का ही देन है ।

7. सप्तशति यद्यपि श्लोक तथा मन्त्र माला है, तथापि ये शीर्षक के अनुरूप सात सौ नहीं है ।

8. चण्डी नवार्ण मन्त्र के आधार पर ही जीवित सप्तशति के लिए नतो कोई अलग मन्त्र है ना ही गुरु मुख से उपदेश लेने की कोई विशेष विधा है ।

9. तान्त्रिकों के द्वारा अभिव्यक्त संकेतों के अनुसार सप्तशति देवी को तामसी का रूप देती है ।

10. पुराणों में देव्युवाच जैसे शब्दों के लिए पूर्ण मन्त्रों की दर्जा दिया गया है । कुछ लोगों की यह धारणा गलत है ।

11. वैदिक सम्प्रदायों को लुप्तकर तान्त्रिक विधा के प्रचलन की कुबुद्धि से तान्त्रिकों के द्वारा की गई रचना ही सप्तशति है । कुछ लोगों के दिल में यह शंका अवश्य उत्पन्न होती है कि पुराण में उल्लिखित देवी शब्द, चण्डी, चामुण्डी, दुर्गा लक्ष्मी तथा काली इनमें किस संज्ञा से सम्बद्ध है । इस शंका का कारण तान्त्रिकों का गहन प्रभाव ही है ।

12. 'स्त्रोत्र मात्रेण सिद्धयति', कीलकम में उदृत ये शब्द भी देवी महात्म्यम् से सम्बन्धित हैं न कि सप्तशति से । सप्तशति का उल्लेख कीलकम में नहीं मिलता है । अतः सप्तशति का पठन मात्र से सर्वस्व पाने की तान्त्रिकों की दावा गलत है ।

देवी स्वयं यह बताती है कि वह एक ही है अन्यान्य उसके रूप है । इन रूपों का धारण कारण वश हुआ है, चण्डी, ललिता, शिवा, शिवशक्तैव्य रूपिणी, आब्रह्मकीट जननी - इन सभी को देवी अपने ही रूप मान ती है ।

अणोर्थाणीयान, महतो महीयान कहकर वेदों ने देवी की प्रशंसा की, सारे शक्तियों की मूल शक्ति ही देवी है । देवी राज राजेश्वरी नवचक्राधीश्वरी है । यह श्री चक्र में दर्शाया गया है । कही भी देवी सप्तचक्राधीश्वरी नहीं है, देवी ॐ कार रूपिणी है तथा वेदों का दिव्य तेज ही देवी है । अतः हमारे वैदिक सम्प्रदायो के अनुसार देवी की ही पूजा होनी चाहिए ।

वर्तमान समयों में देश, जाति धर्म आदि से परे हर स्थान पर हिंसा अपनी विविधताओं में विस्तृत है तथा मानवीय एवं नैतिकमूल्यों का ह्रास होना साधारण सा बन गया है । परिस्थिति ऐसी गंभीर बनगई है कि मानव मूल्य अपने न्यूनतम बिन्दुतक पहुँचगये हैं । कहीन कही नारी तथा बच्चों पर जुलुम किये बिना दिन ढलता नही है । नारी के प्रति अशिष्ट व्यवहार मानव समाज के लिए श्राप ही है । हमारे सम्प्रदाय के अनुसार मातृत्व की क्षमता रखने वाली सभी प्राणी (मनुष्य, पशु, पक्षी) देवी के ही रूप है । इसीलिए इनके प्रति आदर प्रकट करना चाहिए । ऐसे स्थानों में देवता रमण करते हुए प्रसन्नता देते है । हमारे सम्प्रदाय में नारी के लिए ऐसा उत्कृष्ट स्थान दिया गया है ।

तान्त्रिक विधा को जो भी नाम दिया गया हो, उसे अनावश्यक मान्यता देना ही विस्त्रुत अशांति का मूल कारण है । आज पृथ्वी पर कोई ऐसी नैतिक शक्ति नहीं है जो शक्ति सम्पन्न बनकर इस हिंसा को रोक सके मूल भूत मान्यतायें झुकाव एवं आकर्षणों में परिवर्तनों के बिना समाज में शान्ति एवं सामंजस्य पूर्ण जीवन साध्य नहीं होगा ।

नवशति, देवी को सर्वोत्कृष्ट मूर्धन्य सत्ता मानकर वैदिक सम्प्रदाय के अनुसार देवी पूजा की प्रथा को बल देता है । जनता की प्रगति एवं शान्तिमय जीवन, मूलभूत भावनाओं के परिवर्धन से ही साध्य होता है । दैवी संदेश का प्रचलन ही नवशति का लक्ष्य है ।नवशति मेरी या कोई नूतन कृति नहीं है । यह बाद की पीढ़ियों के द्वारा आनादृत प्राचीन नियमों का पुनरुत्थान मात्र ही है ।

देवी महात्म्यम देवी को जगन्माता के रूप में दर्शाते हुए पुराणों के जैसे ही बताई गई एक कथन है । इस में किन्ही निर्धारित नियमों के अनुसार मन्त्र विभाजन किया गया है ।

इस संदर्भ में (त्वं) (असि) आदिको कोष्टक में अंकित किया गया है ताकि भक्त गण श्लोको का रसास्वदन के साथ साथ आत्मसात भी करले । सब से मुख्य बात यह है कि यह कहानी तान्त्रिक प्रभाव से मुक्त है । तथा इसमें वैदिक सम्प्रदाय के मूल्यों का पुनरुत्थान किया गया है ।

यह कार्य राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर लोगोंको देवी की पूजा के बारे में तथा देवी महात्म्यम् की जानकारी हासिल करने सहायक सिध्द होगा । तान्त्रिकों के द्वारा बतायी गई धारणायें एवं रुढिवाद से हित एवं अनहित को जानने की सहायता भी यह देती है ।

मेरा यह भी विखास है कि इस कार्य से वेद सम्मत देवी पूजा विधि का पुनरुत्थान होने के साथ साथ विश्व शान्ति भी सम्पन्न हो सकती है ।

अन्ततः इस दैवी कार्य को अन्तिम सोपान तक पहुँचाने अपनी सहायता जिन - जिन लोगों ने प्रदान की थी, उस सभी के प्रति मैं आभार प्रकट करता हूँ।

श्री डी रामशेषय्या जी, (असिस्टेन्ट पोस्टमास्टर जनरल पद से अवकाश ग्रहण कियेथे ।) श्री देसिराजु वेंकट सुब्बाराव जी इस कार्य में पूर्णरूपेण मग्न थे, उन्हें सस्नेह आभार प्रकट करता हूँ । चिरंजीवी तल्लिपाक सतीश चन्द्र बालाजी बी.टेक., अपने संक्रिय योगदान के लिए विशेष आभार के योग्य है । माता चण्डी से मेरी यही विनती है कि इन पर तथा इन के परिवार पर माँ की कृपा वृष्टि हो, जिस से उनकी सर्वांगीण उन्नति हो ।

टी.टी.डी. देवस्थानम् के श्री के.वी.एस. कृष्णप्रसाद शर्मा जो वहाँ के वेद पाठशाला के संस्कृत के प्रकाण्ड पण्डित हैं, अपनी व्यस्तता के बावजूद इस कार्यके निरीक्षणार्थ अपनी कीमती समय निकाले थे, उनके प्रति मैं हार्दिक आभार प्रकट करता हूँ । इस पुस्तक के रूपांकन में श्री. हरिश्चन्द्र, प्रसाद शर्मा जी के द्वारा बरती गई सतर्कता सराहनीय है । मैं माँ चण्डी से इन सभी सज्जनों के लिए तथा उनके पारिवारिक सदस्यों के लिए सुख, शान्ति एवं प्रगति प्रदान करने की प्रार्थना करता हूँ ।

माँ की कृपा से संपूर्ण विश्व शान्तिमय बने रहे ।

**श्री गोपानन्दनाथुलु**

